हम इस पद की ज़िम्मेवारी को यथा योग्य रीति पर निर्वाह सकें। आप सब की सहायता और बल के बिना हम इस वृहत्कार्य के सम्पादन में कृतकार्य नहीं हो सकते । किसी बड़ी सेना का नायक कैसा भी योग्य, चतुर और रणकुशल हो, परन्तु जब तक सारी सेना के सब वीर योद्धा तथा रथी महारथी गण उसकी सहायता पर पूर्ण उत्साह और प्राणपण से उद्यत नहीं होते तब तक सेना नायक विजय प्राप्त नहीं कर सकता । इसी प्रकार इस वर्त्तमान युद्ध क्षेत्र में जब कि हम अवतीर्ण हुए हैं जहां हमको कई प्रकार के विपक्षियां से संग्राम करना है और जो हमारे धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक तथा वर्णाश्रम संस्कार रूपी दुर्गों पर घोर आक्रमण कर रहे हैं, और विविध प्रकार से कूट-नीति और छल-बल द्वारा हमारे इन दुर्गों पर अस्त्र शस्त्र चला रहे हैं, और जब ऐसे अस्त्र-शस्त्र उनके विफल हो जाते हैं तो विष युक्त आन्दोलन अर्थात् ज़हरीली गैस के द्वारा हमारी सेना को विमोहित करने का उद्यम करते हैं, तो ऐसी दशा में यह और भी परमावश्यक है कि हमारी सेना के सभी योद्धा गण खूब चौकस रह कर पार्श्वरक्षा, पृष्ठरक्षा, केन्द्ररक्षा, सीमारक्षा और दशों-दिशा की रक्षा में सचेत रहें और कहीं से कोई छिद्र ऐसा न दें कि ज़हरीली गैस की वायु हमारे धार्मिक दुर्गों में प्रवेश कर सकें । हमें किसी पर आक्रमण करने की इच्छा नहीं है परन्तु विपक्षियों के आक्रमणों से अपनी रक्षा और उनको इस आक्रमण में परास्त करने की परम आवश्यकता है और इसके लिये हमें सब प्रकार से कटिबद्ध होना चाहिये। यदि हमारे सेना के सब वीर अपने सब अस्त्रों को पैनी धार के साथ तेज़ और चमचमाते रख कर अपने पवित्र कवचों को धारण करते हुए; इस रण क्षेत्र में अपने धार्मिक, सामाजिक राजनैतिक आदि अनादि काल से निर्मित किलों की रक्षा पर उद्यित होंगे और कटिबद्ध रहेंगे तो अवश्य हम अपने पूर्व पुरुषाओं की समुज्ज्वल कीर्ति को सुर-

क्षित रखने में कृतकार्य होकर उनके आशीर्वाद के भागी होंगे ।

---

## [ ब्रह्म-कुल भूषणों से निवेदन ]

यह हमारा ब्राह्मण कुलोद्भव भाइयों का महा सम्मेलन है। और हमें भी उसी पवित्र विप्र वंश का गौरव प्राप्त होने के कारण से हमें विशेष कर अपने ब्राह्मण महानुभावों और ब्राह्मण कुल भूषण भाइयों से कुछ आवश्यक निवेदन करना है, और हमें आशा है कि जो कुछ अपने भ्रातृभाव के सम्बन्ध से हम आपसे निवेदन करेंगे इस पर आप विचार पूर्वक ध्यान देंगे । जो कुछ राजनैतिक, सामाजिक और धार्मिक आदि विषयों में हमें अनुभव प्राप्त हुआ है, उसे आप महानुभावों के समक्ष स्पष्ट रीति से प्रकट करेंगे; और जो हमारे ब्राह्मण विद्वानों, पण्डितो, आचार्यों, आदि का कर्त्तव्य इस वर्त्तमान असाधारण समय में विशेष रूप से है और इस वर्त्तमान स्थिति में हमें किस प्रकार अपने धार्मिक और सामाजिक सत्वों की रक्षा में उद्यत होना चाहिये और किस प्रकार विपक्षियों के प्रहारों को निष्फल करके अपने प्राचीन गौरव को दृढ़ रखने में कृत कार्य होना उचित है, इस पर आपके समक्ष में अपना विचार खुले दिल से प्रकट करेंगे कि आपको विदित हो जाय कि कौनसा रास्ता हमारे लिये सुगम और विजय प्राप्त करने का साधन है और किस प्रकार हम अपने विपक्षियों के सब प्रकार के चक्रव्यूह और सूचीमुख आदि व्यूहों का भेदन कर सकेंगे जो हमारे आक्रमण के लिये बड़ी कौशलता पूर्वक रचे जा रहे हैं।

---

## [ ब्राह्मण जाति पर परस्पर=विरुद्ध घोर आक्षेप ]

प्रिय सज्जनों ! जैसे पहले समय में ब्राह्मण जाति सब से उच्च श्रेष्ठ और माननीय समझी जाती थी और सब विषयों में अग्रणीय थी वैसे ही आज-कल हमारी यह अग्रजन्मा जाति सब से अधिक आक्षेपों का लक्ष्य हो रही हैं, और सब से अधिक प्रहार इसी जाति पर होते हैं। जितने आधुनिक समाज सुधारक उत्पन्न होते हैं और समाज सुधार का कोलाहल मचाते हैं वह अपने लेखों और भाषणों की तीक्ष्ण वाणों की वर्षा विशेष कर ब्राह्मण परिडत मण्डली पर ही करते हैं और उन पर कठोराघात करते हुए यह अपराध उनके ऊपर लगाते है कि देशोन्नति समाजोन्नति राजनैतिक उन्नति किन्तु सब प्रकार की उन्नति के वाधक यह ब्राह्मण परिडत गण ही हैं—यही उन्नति के पथ में कण्टक स्वरूप हैं—यही लोग देश को उन्नति के बदले उसको अवनति की ओर घसीट रहे हैं—यदि यह कण्टक स्वरूप बाधक रास्ते में रुकावटें न डालते वा न डालें और उनका अस्तित्व लोप हो जावे तो वह एक दम देश को उन्नति के शिखर पर घसीट कर ले जावें। उनके विचार में यह पुरानी चाल के परिडत लोग ही उन्नति को गाड़ी के रास्ते में रोंड़े अटका रहे है और इसको कीचड़ और दल दल में फंसा रहे है।

महान् आश्चर्य तो यह है कि इधर हमारे देशवासी सुधारक भाई जो नयी सभ्यता के रङ्ग में रङ्गे हुए है हम पर एक तर्फ़ से इस प्रकार के तीव्र आक्षेप करते है और उधर विलायत में सर माइकल ओड्वायर आदि तीव्र राजनैतिक नेता दूसरी तर्फ़ से ब्राह्मणों ही पर यह दोषारोपण करते हैं कि भारतवर्ष में फ़िसाद और उपद्रव की जड़ ब्राह्मण ही हैं; यही लोग वृटिश राज्य को विध्वंस कर के अपना राज्य स्थापन करना चाहते हैं; अभी तक इनके अन्दर महान् शक्ति और बल हैं; इनका अदृष्ट

प्रभाव जनता पर ऐसा है कि बाहर वालों को दिखाई नहीं देता, परन्तु उसी अपने गुह्य प्रवल प्रभाव से यह अंग्रेज़ी राज के मूलोच्छेद का उपाय कर रहे हैं कि फिर अपना पूर्व अधिकार उनको प्राप्त होजाय जिस में अंग्रेजी राज्य ने बड़ी भारी बाधा डाली है। वह जब देखते हैं कि भारतवर्ष में बृटिश राज्य के विरुद्ध घोर राजनैतिक आन्दोलन के नेता लोकमान्य तिलक, सुरेन्द्रनाथ बनर्जी, सुब्रह्मण्य अय्यर, पं० मोती लाल नेहरु, पं० तेजबहादुर सप्रू आदि २ सब ब्राह्मणगण ही हैं तो उनके विचार में यह ब्राह्मण जाति जिसको हमारे यहां के हमारे सुधारक भाई बिलकुल निकम्मा और अकर्मण्य समझते है विलायत के उन राजनैनिक नेताओं की दृष्टि में महा भयानक और घोर विप्लव मचाने में बड़े प्रवल वेग के साथ काम कर रही है। ऐसी विचित्र परिस्थिति में इस ब्राह्मण जाति का (जो इन विविध लोगों को विचित्र और परस्पर विरूद्ध रंगों में दिखाई देरहो है) क्या कर्तव्य है इसी गंभीर विषय पर हमें विचार करना है।

---

## [ ब्राह्मण जाति का संस्कृत भाषा रक्षा का उपकार और स्वार्थत्याग ]

ब्राह्मण जाति पर चाहे कैसे भी कठोराघात हों परन्तु सम्पूर्ण देश हितैषियों और मातृभूमि भारत के सपूतों की दृष्टि में ब्राह्मण गण ही ऐसे असीम धन्यवाद और साधुवाद के भागी हैं कि केवल उन्हीं के निस्वार्थ परिश्रम और बड़े भारी बलिदान के कारण से अभी तक संस्कृत भाषा इस देश में जीवित है। जबकि और सब भारतीय जातियों ने अपनी इस प्राचीन मातृभाषा संस्कृत से मुंह मोड़ लिया है और सांसारिक सुख और ऐश्वर्य से लोभ से संस्कृत का पूर्ण परित्याग कर दिया है वहां यही ब्राह्मण सन्तान हैं जो अब भी एक २

समय अन्न खाकर, गर्मी सर्दी का दुख सह कर, परिश्रम करते हुए इस हमारी मातृभाषा के अभ्यास में अपनी आयु समाप्त करके बड़े भारी स्वार्थत्याग का उदाहरण दिखा रहे हैं जो श्रीमान् गांधी, लोकमान्य तिलक.देशबन्धुदास,अर्विन्द घोष,मोतीलाल नहरू आदि के अपूर्व स्वार्थ त्याग की अपेक्षा अपने ढंग का किसी बात में कम स्वार्थ त्याग नहीं है। जिस संस्कृत भाषा को ब्राह्मणों से अतिरिक्त और सब क्षत्रियादि वर्ण एक "डैड-लैंगुयज" Dead Language अर्थात् मृत भाषा पुकारते है उसी भाषा को ब्राह्मण विद्वान्, और उनके सहस्रशः शिष्य ब्राह्मण कुमार अभी तक जीवि तरखे हुए है और यदि समय अनुकूल रहा तो आगे को भी रखेंगे।

जब कि आधुनिक अंग्रेजी कालिजों के छात्र प्रायः पंद्रह वर्ष के परिश्रम से एम० ए०, एम० एल० सी०, वकील, बैरिस्टर, डाक्टर इंजिनियर, पुलीस, अफ़ीसर मुन्सिफ़, डिपटी और सेशन जज्ज, बलकि हाई कोर्ट जज्ज चीफ़ जस्टिस और एग्ज़ेकटिव, कौसलों और बड़े २ मिनिस्टरों के पद पर पहुंचने कामार्ग रखते हैं वहां एक संस्कृत का विद्वान् परिडत २०।२५ वर्ष तक घोर परिश्रम से संस्कृत शास्त्रों का अध्ययन करके ग्रेजुएटों से कहीं अधिक संस्कृत ज्ञान प्राप्त करके एक साधारण पद प्राप्त करने की भी आशा नहीं रख सकता। केवल संस्कृत का और उसके शास्त्रों का अगाढ प्रेम है जो इन परिडतों और ब्राह्मण कुमारों को इस बड़े भारी स्वार्थ त्याग की प्रेरणा करता हैं।

जिन ब्राह्मण कुमारों ने इस शास्त्राध्ययन की वृत्ति को त्याग कर सांसारिक लाभ की वृत्तियों में योजना की तो वहां भी अपने पूर्व पुरुषाओं के तपोबल युक्त शुद्ध वीर्य प्रभाव से वह अन्य जातियों से बढ़ कर कृतकार्य हुए। कलकत्ता, पंजाब, बम्बई,मदरास, इलाहाबाद,आदि सब हाई कोर्टों में सब से पहले जज्ज ब्राह्मण ही हुए और अब भी बहुत से ब्राह्मण जज्ज, सिविलियन आदि प्रधान पदों पर हैं। जस्टिस

पं० शंभुनाथ, जस्टिस पं० रामनारायण, ज० सर गुरुदास बनर्जी, जस्टिस सर आशुतोष मुकर्जी, ( ज० सर आशुतोष चौधरी, ज० सर सुब्रह्मण्य अय्यर, चीफ़ जस्टिस एर शेषाद्रि अय्यर, राजा सर टी० माधवराव, सर भण्डारकर राजा, माधोलाल, राजा सूरजकौल, राजा हरीकिशन कौल राजा नरेन्द्रनाथ, पं० मोतीलाल नहरू, पं० अयोध्यानाथ, डा० तेजबहादुर सप्रू, लो० तिलक, राजा दीनानाथ ज० गोकरीनाथ मिश्र मि० चन्दावरकर, डा० सर भाल चन्द्र, मि० गोखले, आदि २ बड़े २ उच्चपदाधिकारी और विख्यात भारत रत्नगण ब्रह्माण कुलोत्पन्न ही है जिसकी बराबरी और कोई जाति नहीं कर सकती किन्तु यूरपियन भी उनकी कुशाग्र बुद्धि के आगे सिर निवाते हैं। यदि इस सांसारिक उन्नति के साथ २ इन महाशयों में ब्रःह्मण कुल का तपोवल भी होता तो इस उन्नति में और भी तेज प्राप्त होता और जिन २ में यह बल जितनी २ मात्रा में है उसका प्रभाव प्रकट है। हम लाख २ करोड़ २ धन्यवाद इन पूजनीय संस्कृत विद्वानों तथा ब्राह्मण कुमारों को अत्यन्त कृतज्ञता पूर्ण हृदय से देते हैं जो इतना बड़ा सांसारिक सुख का स्वार्थ परित्याग करके अपनी प्राचीन देव वाणी संस्कृत को अभी जीवित रखे हुए हैं, जिससे अभी हमारा गौरव स्थित है, और उनकी कृपा से साधारण जनों को संस्कृत शास्त्रों का बोध प्राप्त हो सकता है। यदि ब्राह्मणकुमार इस प्रकार का प्रशंसनीय स्वार्थ त्याग न करें तो संस्कृत भाषा और संस्कृत शास्त्रों का नाम भी इस देश में रहना असम्भव हो जाय।

---

## [ ब्राह्मणों द्वारा हमारे सनातन कर्मकाण्ड की रक्षा ]

हमारा प्राचीन धार्मिक कर्मकाण्ड भी इन ब्राह्मण महा पुरुषों की कृपा से अभी तक जीवित है, और उनकी ही सहायता और अनुग्रह से हम

अपने धार्मिक कर्मकाण्ड और विविध यज्ञ आदि अनुष्ठानों को कर सकते हैं। यदि ब्राह्मण विद्वान् और उनके ऋषि कुमार शिष्य गण लगातार कई वर्षों के घोर परिश्रम से कर्मकाण्ड और धार्मिक अनुष्ठानों के कृत्य कर्मों का अभ्यास न रखते तो हमारे सब देवयज्ञ, पितृयज्ञ और सब बड़े २ महायज्ञ, हवन अनुष्ठान आदि सब का मानो लोप ही हो जाता। यद्यपि आधुनिक धर्म रहित शिक्षा प्राप्त लोगों का इन धार्मिक कृत्यों और अनुष्ठानों में विश्वास और श्रद्धा नहीं है परन्तु जिनका अभी तक है उनकी मनोकामना ऐसे ही धार्मिक कर्मकाण्ड दक्ष ब्राह्मण सन्तानों द्वारा पूरी हो सकती हैं जिन्होंने केवल धर्मरक्षा के विचार से सब सुख स्वार्थों को त्याग परम परिश्रम द्वारा कर्मकाण्ड और अनुष्ठान विधियों के अभ्यास में अपना आयु व्यतीत किया है जिसको यदि वह सांसारिक ऐश्वर्य प्राप्त करने की विद्याओं के अभ्यास में लगाते तो बड़े धनाढ्य और वैभव शाली होते। इसके लिए भी कोटानुकोट हार्दिक धन्यवाद इन भूदेव महात्माओं को है। परमात्मा से प्रार्थना है कि भूदेव जाति में यह अलौकिक सन्तोष और स्वार्थ त्याग निरन्तर बना रहे कि हमारी देववाणी संस्कृत और हमारे पुनीत धर्मग्रन्थ और हमारा परम विचित्र कर्मकाण्ड और विविध याज्ञिक अनुष्ठान विधि आदि का अस्तित्व बना रहे।

आज कल भी देशोन्नति के विचार से हमारे भूदेव महात्मा किसी से पीछे नहीं हैं। जितने हिन्दी समाचार पत्र आज कल देश के सत्वों के लिये रणभूमि में संग्राम कर रहे हैं इनमें अधिक तर ब्राह्मण कुमारों द्वारा स्थापित सञ्चालित और सम्पादित है और बहुत से विख्यात अंग्रेजी, गुजराती मरहठी, बंगाली तथा तामिल तैलंगू भाषाओं के पंत्रों में भी ब्राह्मण कुमारों की लेखनी का चमत्कार प्रकट रूप से दिखाई देता है।

———

## [ ऐसी दशा में भी हमारी शोचनीय अवस्था क्यों ? ]

अब विचारणीय बात यह है कि ऐसी स्थिति के होते हुए भी हम ब्राह्मण जाति की दशा ऐसी शोचनीय क्यों है ? और क्यों यह परम उत्कृष्ट जाति ऐसे कठोर और निन्द्य आक्षेपों का लक्ष्य हो रही है

इसका कारण यह है कि हम अपने स्वरूप को भूल रहे हैं और जो २ सत्व हमारे थे और जिन २ क्षेत्रों में हमारा आधिपत्य था उनको हम छोड़ बैठे हैं। हममें परस्पर प्रेम भाव और एकता और एक दूसरे की शुभ कामनाओं का अभाव हो रहा है। हम परस्पर एक दूसरे से ही ईर्षा करते हैं और एक दूसरे के मान सन्मान से हर्षित से होनेके बदले द्वेषाग्नि हमारे हृदय में उत्पन्न होती है, अपना चाहे कुछ न बने पर दूसरे की प्रतिष्ठा भंग का उपाय करने में हम सन्नद्ध हो जाते हैं। कोई विद्वान् मण्डली यदि एक व्यवस्था किसी विषय में देकर कोई कीर्ति प्राप्त करे तो उसको लांछित करने के लिए झट एक दूसरी उसके विरुद्ध व्यवस्था किसी विरोधी दल की ओर से प्रकाशित हो जाती हैं जिस से सम्पूर्ण ब्राह्मण मण्डली की अप्रतिष्ठा होती है और उनका विश्वास जनता पर से उठ जाता है और उभयदल की निन्दा जनता में होती हैं। यदि सब प्रान्तों के सम्पूर्ण ब्राह्मण भाइयों में पूर्ण प्रेम और यथार्थ भ्रातृ भाव और परस्पर मान प्रतिष्ठा की वृद्धि का विचार रहे और सब भूदेवों में परस्पर में यथार्थ एकता का भाव उत्पन्न हो जावे तो अब भी हम ऐसी अवस्था प्राप्त कर सकते हैं कि किसी इतर जाति को हमारे तर्फ़ अपमान की आंख उठाकर देखने का भी साहस न हो, और अब भी हममें शक्ति प्राप्त हो सकती है कि हम अपना तथा अपने प्राचीन गौरव का अस्तित्व यथायोग्य रीति से स्थिर रख सकते हैं। इस लिये सब से प्रथम प्रार्थना हमारी आप से यह है कि आप जो यहां देशदेशान्तर और सब प्रान्तों के ब्राह्मण महानुभाव इस महासम्मे-

लन में एकत्रित हुए हैं यह प्रण करके यहां से उठें कि सब आपस में सच्चा प्रेम भाव रखेंगे और एक दूसरे की प्रतिष्ठा बढ़ाने में उदित रहेंगे और अपने २ प्रान्तों में जाकर स्थान २ पर ब्राह्मण मण्डली को उत्तेजित और संगठित करने में दृढ़यत्न होंगे और ऐक्य के साथ अपने भाइयों की उन्नति में यथा संभव चेष्टा करेंगे तो अब भी हम इतने कड़ोड़ इस भारतवर्ष में है कि हमारी परस्पर एकता और महानुभूति रहने पर किसी में सामर्थ्य और साहस नहीं हो सकता कि हमारे सत्वों पर छापा मारे।

---

## [ हमारे कार्य क्षेत्र की संकुचितता और पूर्व पराक्रम का त्याग ]

आज कल की हमारी स्थिति ऐसी है कि हमारे प्रतिष्ठित विद्वान् ब्राह्मण पण्डितों ने अपना कार्य क्षेत्र अत्यन्त ही संकुचित कर लिया है और जो अधिकार हमारे पूर्वजों को प्राप्त थे और जिन अधिकारों को उन्होंने अपनी योग्यता से अपने आधीन कर रखा था वह सब हमने छोड़ दिये है, और इतर जनों से उन पर अधिकार जमा लिया हैं और हम उनसे वंचित होकर अपनी पूर्व उन्नत दशा से अवनत हो रहे हैं। इसमें सन्देह नहीं कि ब्राह्मणों का यथार्थ वल तपो वल है—ब्राह्मणों का प्रधान धन सन्तोष हैं—परन्तु जब तक देशोपकार, धर्मोपकार, जात्युपकार, धर्म रक्षा, गौरव रक्षा में इसे न लगाया जावे तब तक यह यथार्थ फलीभूत नहीं हो सकता। महामुनि वसिष्ठ कैसे शील स्वभाव तपस्वी और सन्तोषी थे परन्तु जब एक अभिमानी और वलोन्मत्त सम्राट् ने अपने सैनिक वलसे उनके साथ अपनी उद्दण्डता से अन्याय करना चाहा और उनके धर्म भाव पर बलात् आक्रमण किया तो उन्हीं शान्त मूर्ति वसिष्ठ जी ने अपने ब्रह्म वल का कैसा उदाहरण दिखाया

यह आपको विदित है। महात्मा द्रोणाचार्य के सहनपाठी द्रुपद राज ने, जब अपनी गुरु कुल की शिक्षा के समय अपनी प्रतिज्ञा की अवलेहना करके, द्रोणाचार्य का अपनी राज सभा में अपमान किया, तो उन्हीं सन्तोष और शान्ति की मूर्ति द्रोणाचार्य जी ने कौरव पाण्डवों को धनुर्विद्या और रण कौशलता की शिक्षा देकर किस प्रकार द्रुपदराज को गुरु दक्षिणा रूप में बन्दी बनवा कर अपने सन्मुख उपस्थित कराया, और उसको उस अपमान के लिये पूर्ण शिक्षा रूप ताड़ना की और ब्राह्मण के अपमान का प्रतिकार कराया, यह भी आपको विदित है। जब कार्त्तवीर्य सहस्राज्र्जुन आदि हैहय वंशीय राजाओं ने अपने पाशविक बल से मदान्ध होकर महात्मा जमदग्नि पर घोर अत्याचार करके उनका वध किया तो किस प्रकार परशुराम ने अपना ब्रह्म तेज प्रकट करके उनका समूल संहार किया, यह भी इतिहास से प्रकट हैं। राजा वेणु ने जिस समय धर्म पथ से भ्रष्ट होकर धार्मिक अत्याचार पर कमर बांधी तो किस प्रकार उस काल के ब्राह्मण देवताओं ने उसका संहार करके महाराज पृथु को उत्पन्न करके धर्म रक्षा की, यह भी प्रकट है। सारांश यह है कि ब्राह्मणों का कर्त्तव्य केवल पूजा पाठ पुरश्चरण आदि ही नहीं है किन्तु समय पड़ने पर सब क्षेत्रों में अपना प्रभाव दिखाना है और सब कार्यों में समयानुकूल पराक्रम दिखाना है।

हमारे प्राचीन काल में ब्राह्मण सभी विद्याओं और कला कौशल के आचार्य थे। रण विद्या, राजनीति, वैद्यक, चिकित्सा, इञ्जिनियरिंग् ( स्थपत्ति ) विद्या, अस्त्र विद्या, शस्त्र विद्या, व्यायाम विद्या, कला कौशल विद्या सब के गुरु ब्राह्मण ही थे और इसी लिये सब क्षेत्रों और सब कामों और सब दिशाओं में इनका प्रभाव माना जाता था। तपोबल को सुरक्षित रखते हुए वह प्रत्येक विद्या और सांसरिक राजनैतिक व्यवहारों में सर्वाग्रणी थे, और इसी लिये उनका प्रभाव सर्वत्र विराजमान था और सब उनके गौरव के आगे सिर झुकाते थे।

## ( आज की हमारी विचित्र विषादग्रस्त दशा और श्रीकृष्णभगवान् के उपदेश पर चलने की आवश्यकता )

परन्तु अब हमारी दशा विचित्र हो रही है। या तो ऐसे ब्राह्मण विद्वान् मिलते हैं जो केवल पूजा पाठ तथा शास्त्रों के सूक्ष्म विचारों में लवलीन तथा शास्त्रार्थ में प्रवीण हैं और शास्त्रावलोकन मात्र में ही अपना समय व्यतीत करते है, और संसार में क्या हो रहा है, और किस प्रकार से धर्महानि हो रही है और राजनैतिक क्षेत्र में हमारे धर्म का कैसा अपमान हो रहा हैं उसकी ओर उनका यत्किञ्चित् भी ध्यान नहीं। अथवा ऐसे ब्राह्मण नेता मिलते हैं जो केवल मात्र राजनैतिक क्षेत्र में चतुर वा उच्चपदों पर प्रतिष्ठित हैं, परन्तु धर्म भाव का उनमें लेश मात्र भी नहीं है, किन्तु हमारे धार्मिक भावों की महा अवहेलना और उनको अति तुच्छ मानते हुए उनको घृणा पूर्वक पद दलित करके धर्म का उपहास करने में अपना गौरव मानते हैं जिससे इन अपने ब्राह्मण लीडरों के उत्पात के कारण से ही हमारे धर्मकी महा हानि हमारे समक्ष हो रही है।

इनमें से प्रथम श्रेणी के विद्वान् पण्डित शिरोमणि ब्राह्मणगण तो प्रायः सम्पूर्ण सांसारिक कर्म क्षेत्रों और जातीय उन्नति के विचारों से उपराम हो रहे हैं, मानों इनके साथ उनका कोई सम्बन्ध ही नहीं और केवल परलोक की ओर ध्यान रखते हुए इस लोक के सब कर्त्तव्यों से विमुख हो रहे है—और भगवान् श्रीकृष्ण परमात्मा के उस उपदेश को भूल गये हैं जो उन्होंने महाभारत के युद्ध के समय दोनों सेनाओं के मध्य में विषाद ग्रस्त अर्जुन महारथी के दिया था। जो दशा उस समय अर्जुन की थी कि, अपने ही सम्बन्धी आदियों को अपने विपक्ष में खड़ा देख कर, वह रणक्षेत्र से विमुख होने को तत्पर था, अङ्ग उसके

शिथिल हो रहे थे, मुख सूखता था, शरीर में कम्प और रोमाञ्च होता था, हाथ से गाण्डीव धनुष खिसक रहा था, और त्वचा जल रही थी और वह रण में सन्नद्ध होने के बदले, भिक्षा का अन्न खाने और इसी पर जीवन निर्वाह करने को, कल्याण कारक मान रहा था; प्रायः वही दशा हमारे विद्वान् ब्राह्मण पण्डित महानुभावों की हो रही है। परन्तु श्रीकृष्ण महाराज के वाक्यानुसार यह अज्ञान रूपी ज्ञान न तो श्रेष्ठ पुरुषों से आचरण किया गया है, न स्वर्ग को देने वाला है और न कीर्त्ति को बढ़ाने वाला है। कहने को तो यह प्रज्ञावानों के से वचन हैं परन्तु यथार्थ में यह विचार क्लैव्य वा नपुंसकता के है, इस से ब्राह्मण विद्वानों की महा अपकीर्त्ति होती है जो कई स्थलों पर मरण दुःख से भी बढ़ कर है, साधारण जनता इनको तुच्छ समय रही है, भयभीत मान रही है, शक्ति हीन समझ रही है। इससे बढ़ कर दुखप्रद बात और क्या हो सकती है कि संसार की सर्वोच्च जाति की यह दशा?

जिस प्रकार श्रीकृष्ण भगवान् ने अर्जुन के विषाद को दूर करके उसको अपने कर्त्तव्य कर्म और धर्म पर आरुढ़ किया था जिसके द्वारा उसने विजय प्राप्त की, वैसे ही साहस और उत्साह सम्पन्न यथोचित उपदेश, कर्त्तव्य पालन और धर्म पालन के विषय में, ब्राह्मण पण्डितों के लिये अवश्यक है।

---

## [ कौसलों के निर्वाचन में पराक्रम की आवश्यकता ]

हमारे विद्वान् और विषम-सन्तोषी पण्डित मण्डली के सामने हमारी राजनैतिक कौसलों का प्रश्न कभी उठता ही नहीं और उनका विचार ही इस ओर नहीं जाता कि हमारा कर्त्तव्य इस विषय में क्या है। कभी अगत्त्या यह प्रश्न सामने आ भी जाता है तो प्रायः इस विषय में सन्तोषी महानुभावों का प्रज्ञावानों के से वचनों, परन्तु अत्यन्त अकीर्ति-

कर भावों से, यह कहना होता है कि हमें इन झगड़ों टंटा बखेड़ों से क्या वास्ता है कोई कौन्सलों का मैंवर हो वा न हो हमें क्या ? यह उपरामता कैसी भयङ्कर हानिकारक है और इसका जो परिणाम हो रहा है इससे मरण से बढ़ कर दुःख हो रहा है । जिन कौन्सलों से हमारे महा सन्तोषी विद्वान् कुछ वास्ता रखना व्यर्थ और अनुचित समझते और उनमें किस प्रकार का मैंवर चुना जाता है इस की कुछ पर्वाह नहीं करते, वही कौंसले हमारे धर्म की जड़ को खोखला कर रही है और हमारे शास्त्रीय धर्म को निर्मूल कर रही हैं जो पण्डित मण्डली का जीवन धन वा प्राण है । यदि हमारे विद्वान् पण्डित तथा धर्माचार्य महाशय धर्मरक्षा के अभिप्राय से कटिवद्ध होकर कौंसलों के सदस्य निर्वाचन में पूरा २ भाग लें और इस घोर आन्दोलन में यथायोग्य परिश्रम करें और वोटरों अर्थात् मैंबरों के निर्वाचक गण पर अपना पूरा २ प्रभाव डालें कि कौंसलों में केवल उन्हीं लोगों के लिये वोट अर्थात् अपनी स्वीकृति दी जावे जो धर्मभाव रखते हैं, और जो प्रत्येक समय पर हमारे धर्मभावों को सुरक्षित रखेंगे, तो इन कौंसलो द्वारा हमारे धर्मभावों पर वह घोर आघात और प्रहार न हों जो आजकल हो रहे हैं जिससे हमारे धार्मिक संस्कारों की मर्यादा अस्तव्यस्त हो रही हैं और हमको मरण तुल्य कष्ट हो रहा है । यदि हमारे विद्वान् पण्डितगण कटिवद्ध होकर कौंसल निर्वाचन के समय अपने दल के दल बनाकर घोर आन्दोलन में वद्ध परिकर हों और पूर्ण चेष्टा इस बात की करें कि जिसको वह उचित समझें वैसे ही धर्म भाव युक्त मैंबर कौंसलों में प्रवेश कर सकें तो आप देखेंगे कि किस प्रकार आपके बल और गौरव की वृद्धि होती है और किस प्रकार जो लोग आपकी इस राजनैतिक विषय में उदासीनता देख आपको अकर्मण्य और तुच्छ समझते हैं वही आपकी सेवा में हाथ बांध कर उपस्थित हो आपसे सहायता के प्रार्थी होते हैं ।

---

## ( सबल के सब सहायक हैं निर्बल का कोई नहीं )

इस प्रकार के घोर अन्दोलन से आपकी राज भक्ति में कोई अन्तर नहीं पड़ सकता, अपने धार्मिक आदि सत्वों के लिये गगन भेदी नाद करना राज भक्ति के विरुद्ध नहीं है। गवर्नमेंट इस से अप्रसन्न नहीं होगी किन्तु जब आपकी उत्सुकता का महानाद चारों ओर से उसके कर्ण गोचर होगा तो आपके साथ न्याय करने में दृढ़ होगी और वह प्रसन्नता पूर्वक आपके अभिलषित अधिकार आपको देगी। जब आप चुपचाप आघात सहन करते रहेंगे तो गवर्नमैंट भी आपकी कोई सहायता नहीं कर सकती, क्यों कि वह समझेगी कि आपको कोई कष्ट नहीं है जो आप चुप हैं। विना रुदन का कोलाहल मचाने के तो अपने बच्चो को भी माता दूध नहीं देती तो आपके खूब जोर २ से कोलाहल किये विना आपको क्या प्राप्त हो सकता है। "नहि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः" यह आप स्वयं जानते हैं। इस लिये उठो ! युद्ध करो और यशलाभ करो—यही इस समय का परम कर्त्तव्य है। यह साधारण नियम है कि "भय विन होय न प्रीति"। बल के सामने ही सब कोई झुकते हैं, बल का ही सब जगह मान है। निर्बल को कोई नहीं पूछता, निर्बल सभी जगह ठोकरें खाता और अपमानित होता है। गवर्नमैंट भी उन्हीं लोगों के आगे झुकती है जिन में घोर आन्दोलन का बल वह देखती है; जो केवल मात्र शान्तस्वभाव को अवलम्बन करते हुए मौन रहते हैं वह कैसे भी योग्य वा व्युत्पन्न हों, गवर्नमैंट उनके भावों पर कुछ ध्यान देने में असमर्थ है, क्यों कि वर्त्तमान समय घोर आन्दोलन का युग है। इस राजनैतिक रणक्षेत्र में वही विजय प्राप्त कर सकता है जिसके पास घोर आन्दोलन का बल है, और गवर्नमैंट ऐसे लोगों की अनुमति के अनुसार काम करने पर बाध्य है। यह शान्ति युग नहीं, कर्मयुग है। इस लिये आपको उदा-

सीनता त्याग कर इस क्षेत्र में अपना प्रभाव उत्पन्न करना परमावश्यक है। राजनीति भी हमारे धर्म का ही एक प्रधान अंग है इस लिये इस राजनैतिक धर्म पालन में विशेष कर आज कल की अवस्था में भाग लेना आपका धार्मिक कर्त्तव्य है। कौंसलों के निर्वाचन के समय धार्मिक भाव के सज्जनों को उनमें प्रवेश करना भी एक प्रकार का धार्मिक अनुष्ठान समझ कर इसको पूर्ण करने में वैसाही सयत्न होना आवश्यक है जैसा किसी और याज्ञिक आदि अनुष्ठान में आप लोग एकाग्र चित्त होकर परिश्रम करते हैं। इस अनुष्ठान के फली भूत होने पर कौसलों में आप का अधिकार जम जावेगा और कोई धर्म विरुद्ध वा धर्मघातक प्रस्ताव वहां उपस्थित न होसकेगा। पर हरिसिंह गौड तथा शारदा आदि के हमारे धार्मिक सदाचार के संहारकारी बिल तथा सर संकरन् नायर के अनर्गल वक्तव्य जो हमारे सनातनधर्मशास्त्रों के अंग्रेजी उल्थे के बल पर उनमें अस्तव्यस्त करना चाहते हैं, और जो हमारे धर्मशास्त्रीय दायभाग में भी हस्तक्षेप होकर, महा अनर्थ और हमारे पुनीत और प्राच्य धर्मशास्त्रों के विषय में विप्लव मचाने की चेष्टा होती वा हो रही है, ऐसे लोगों का मुख मर्दन करने की कोशिश कोई शास्त्री विद्वान् नहीं करते और चुपचाप यह अनर्थ होते हुए देख रहे हैं। केवल इस लिये कौसलों में यह उत्पात होते हैं कि वहां आपकी धार्मिक शक्ति का अभाव है। और जो मैंवर वहां है उनके चुनाव के समय आपने कोई परिश्रम का भाग नहीं लिया और इस लिये ऐसे लोग कौसलों में प्रवेश पा गये जो आप के धर्म का विध्वंस करने पर उतारू हैं और आप इस धर्मयुद्ध से विमुख होकर मानो शान्ति का दुरुपयोग कर के अधर्म के भागी हो रहे हैं। यदि आप अपने बल के प्रभाव का उद्योग करते वा भविष्यत् में करें तो बहुत संभव है कि आपके ही निर्णीत सज्जन कौसलों में प्रवेश करके वहां धार्मिक अनर्थ न होने दें। इस प्रकार का बल प्रयोग आप का धार्मिक

कर्त्तव्य है। "इन्द्राय सप्रणमते नमते यो वलीयसे" इस श्रीमहाभारत के धार्मिक महावाक्य पर आपको हमेशा ध्यान रखना उचित है। जिसने किसी को झुकाया है वल से ही झुकाया है; यही उपदेश हमारे पवित्र शास्त्रों का है। किन्तु आप इस समय तक घोर सुषुप्ति में लवलीन रहे। अब परम धन्यवाद है परमात्मा का कि आप में जागृति के लक्षण उत्पन्न हो रहे हैं जिसका उदाहरण यह अखिल भारतवर्षीय ब्राह्मणमहा-सम्मेलन हैं। श्रीमान् विश्वेश्वर भगवान् वीरभद्रादि कालभैरव मूर्त्तियों के साथ मिलकर आपको बल प्रदान करें कि आप इस जागृति का पूरा लाभ उठाकर अपने प्राचीन सत्वों पर पुनः अधिकार प्राप्त करें जो आप के हाथ से छीन लिये गये हैं। अब हमारे शास्त्री लोग उत्साह से उठें और इस धर्मरूपी कुरुक्षेत्र में अपना पराक्रम दिखा कर विजय प्राप्त करें।

———

## [ दैव और पुरुषकार ]

सज्जनो! हमारे शास्त्रों में दैव और पुरुषकार दोनों की विशेष महिमा वर्णित है। यह दोनों रथ के दो पहियों की तरह समझे गये हैं, अर्थात् जिस प्रकार रथ दो चक्रों के आधार पर ही चल सकता है एक के आधार पर नहीं, उसी प्रकार दैव और पुरुषकार दोनों के संयोग से कार्य सिद्धि हैं, केवल दैव पर ही निर्भर रहने से नहीं, पुरुषकार वा पुरुषार्थ की भी उसमें परमावश्यक है तब हमारी उन्नति का रथ ठीक २ चलेगा। दव ने तो आप पर बड़ी कृपा की है। प्रथम तो आपको पवित्र भारत भूमि कर्म भूमि में जन्म दिया है, फिर मनुष्य योनि में आपको सर्व श्रेष्ठ ब्राह्मण कुल में उत्पन्न किया है, फिर आपको पाण्डित्य भी प्रदान किया है और आपको वह सन्मान शास्त्र द्वारा दिया है जो औरों के लिये दुर्लभ है। आपकी पवित्र महिमा में हमारे धार्मिक

शास्त्र भरे पड़े है। श्रीमनु महाराज प्रथम अध्याय के ९६।९७ श्लोक में लिखते हैं किः—

भूतानां प्राणिनः श्रेष्ठाः प्राणिनां बुद्धि जीविनः।
बुद्धिमत्सु नरा श्रेष्ठाः नरेषु ब्राह्मणाः स्मृताः॥
ब्राह्मणेषु च विद्वांसो विद्वत्सु कृत बुद्धयः।
कृत बुद्धिषु कर्त्तारः कर्तृषु ब्रह्मवेदिनः॥

फिर यही मनुभगवान् अध्याय ८ के श्लोक ४६ में लिखते हैं किः—

सद्भिराचरितं यत्स्यात् धार्मिकैश्च द्विजातिभिः।
तद्देश कुल जाती नामविरुद्धं प्रकल्पयेत्॥

सो जब कि दैव ने आप पर इतनी कृपा वृष्टि की है कि आपको ऐसी उच्च और प्रतिष्ठित पदवी प्रदान की है तो आपको आलस के उसका निरादर नहीं करना चाहिये, किन्तु उसके साथ पुरुषार्थ को मिला कर ऐसा यत्न करना चाहिये कि आपकी सब क्षेत्रों में उन्नति हो और आप दैव के साथ पुरुषार्थ बल को संयोजित करके अपने वही सम्पूर्ण अधिकार प्राप्त करके देशोन्नति धर्मोन्नति राजनीति धर्मनीति युद्धनीति कला कौशल आदि में अग्रणीय होकर देश मात्र का कल्याण साधन करें। जिस जाति पर दैव ने इतनी कृपा की हो अकर्मण्यता और आलस्य के वशीभूत होकर वह उससे पूरा लाभ न उठावें यह परम शोचनीय अवस्था है जिसको दूर करने में शीघ्र सचेष्ट होना उचित है।

इन वातों को सोचते हुए यह परमावश्यक है कि आप लोग अपने सदाचार सम्पन्न नित्यनेम, इष्ट देव के ध्यान जपादि को पूर्ण भावना से अपने में स्थित रखते हुए, उससे ब्रह्म शक्ति रूप सिद्धि प्राप्त करके, उस शक्ति का प्रयोग दैशिक सामाजिक धार्मिक आदि सब क्षेत्रों में उन्नति करने की ओर अग्रसर होकर अपना जीवन सफल करें और देश का कल्याण करते हुए अपने पूर्व पुरुषाओं की महिमा और कीर्त्ति स्थिर रखें।

## [ धर्म स्थानों और पवित्र मठों की रक्षा और ब्रह्मबल की आवश्यकता ]

इसी प्रकार आपके आलस्य और उपरामता रूपी मौन के कारण आपके धर्म स्थानों और धर्म मठों की सम्पत्ति को आपसे छीनने का आन्दोलन हो रहा है कि जिससे नवीन सभ्यता के सुधारक दल का उस पर अधिकार होजाय और और वह उस सम्पत्ति और बड़े २ विशाल भवनों को हस्तगत करके उनका अपनी इच्छानुसार उपभोग करें। इस विषय में भी आपकी शान्ति वा सन्तोष कोई गुण नहीं किन्तु महा अवगुण है, धर्म नहीं अधर्म है । जिस प्रकार अर्जुन की युद्ध समय में वह निस्पृहता और सन्तोष, कि भिक्षा का अन्न खाना अच्छा है और युद्ध करना अच्छा नहीं, उस समय श्री कृष्ण भगवान् के अमृत उपदेशानुसार, धर्म नहीं किन्तु पाप था; जिसको हठात् कृष्ण भगवान् ने दूर करके, अर्जुन को कीर्त्ति और पराक्रम के पथ पर पहुंचाया; उसी प्रकार आपके ऐसे विषयों में उदासीनता और सन्तोष वृत्ति महा हानिकर पाप के सदृश है जिससे आपकी और आपके पूर्व पुरुषाओं की धर्म सम्पत्ति आपके देखते २ लूटी जाकर अधार्मिक लोगों के हाथ में चली जावे और आप मुंह देखते रह जावें और उसकी रक्षा का कोई उपाय न करें। इस लिये ऐसे सब विषयों में आपको ब्रह्म बल और ब्रह्म दण्ड का आश्रय लेकर ऐसे घमसान युद्ध के लिये नित्य उद्यत रहना चाहिये । आपकी इस प्रकार बलवान् शक्ति को देख कर आप से आप लोग आप के सामने नमेंगे और और कोई आपकी धर्म सम्पत्ति पर छापा मारने का साहस न कर सकेगा। इसी प्रकार के और कई विषय है जिसमें आप को उत्तेजित रह कर और उत्साहित हो कर आधुनिक वाक् वज्ररूपी रणक्षेत्र में खूब धमाके के साथ सन्मुख होना परमोचित धर्म है और ऐसे सिंहनाद वा

शंखध्वनि रूप घोषणा होनी चाहिये कि विपक्षियों के वाग्जाल उसमें तिरोहित हो जांय और विजय पताका हमारे हाथ में रहे। आपको उपदेश देने का जन्मसिद्ध अधिकार है, आपमें शतशः सहस्रशः वाचक चतुर प्रभावशाली उपदेशक हैं जो सब प्रान्तों में हैं उनके संगठित होने पर आप के सम्मिलित घोष का तुमुल शब्द आकाश और पृथिवी को भी शब्दायमान करता हुआ, आपके धर्मविरोधियों का हृदय विदीर्ण कर देगा। अब तूष्णी भाव से काम नहीं चल सकता अब तो सिंह गर्जन के से घोर नाद की आवश्यकता है और उसीसे काम निकलेगा; आज कल इसी अस्त्रप्रयोग का प्रभाव सब से बढ़ कर है।

——————

## [ पण्डित मण्डली का परस्पर कार्य विभाग ]

हमारे विचार में यह आता है कि आज कल की आवश्यकता और नीति के अनुसार हमारी पण्डित मण्डली को कई विभागों में विभुक्त होकर एक २ काम अपने हाथ में लेना चाहिये कि जिस से सब क्षेत्रों में सुचारु रूप ले सफलता प्राप्त हो। ब्राह्मणोचित नित्यनेम सदाचार और इष्टदेवाराधना आदि यह तो सब ब्राह्मण पण्डित मण्डली का सर्व साधारण नित्यकर्म है इस में तो कोई त्रुटि न होनी चाहिये क्योंकि यही तो हमारे अस्तित्व की मूल भित्ति है। इस से अतिरिक्त विशेष दल ऐसे नियत किये जावें जो विशेष कर्त्तव्य पालन में उत्साह पूर्वक आरूढ़ होजांय।

एक दल विशेष इस कर्त्तव्य पालन में उद्यत होजाय और इसी को अपना प्रधान लक्ष्य समझे कि राजनतिक आन्दोलन में खूब बढ़ चढ़ कर भाग ले, राजनैतिक विषयों में अपने आपको दक्ष करे, तीक्ष्ण दृष्टि से सब ओर ध्यान से देखते रहें, जहां कोई राजनैतिक व्यवस्था इस प्रकार की उपस्थित हो जावे कि जो हमारे धार्मिक वा सामाजिक

विषयों में अनुचित हस्तक्षेप करने वाली हो तो उसी समय हमारा यह राजनैतिक पार्टी स्थान २ में घोर आन्दोलन उपस्थित करे, इसका तीव्र प्रतिवाद करे, और चारों ओर की गगन भेदी ध्वनि से देश भर को गुञ्जायमान करदे कि जिससे गवर्नमैंट पर पूरा प्रभाव पड़े और साधारण जनता भी इसके अनर्थकारी मर्म से जानकारी प्राप्त करे। ऐसा करने से हमारे विपक्षियों के सब वाक् जाल छिन्न भिन्न हो जावेंगे और फिर उनको ऐसे किसी विषय में दुस्साहस करने का हौसला न रहेगा।

एक विशेष दल आप में ऐसा हो नियत हो कि कौंसलों के चुनाव के समय ताल ठोक कर मैदान में निकलें, और स्वयं अपनी इच्छानुसार स्थान २ पर योग्य प्रतिनिधियों को चुनाव के लिये खड़ा करें, और जनता में ऐसा आन्दोलन करे कि अधिकतर वोट उन्हीं आपके निर्द्धारित प्रतिनिधियों को मिलें और वह कौन्सलों में प्रवेश कर सकें। इस से एक प्रकार से कौंसलों पर हमारा अधिकार ऐसा हो जावेगा कि इनमें कोई कानून हमारी इच्छा के विरुद्ध पास न होसकेगा जिस से सामाजिक धर्म की रक्षा होगी।

एक दल इस काम को हाथ में लेवे कि ब्राह्मण पण्डित मण्डली का जो अकारण अपमान हो रहा है उसको निर्मूल करें और ब्राह्मणों की योग्यता और उत्कर्षता का सिक्का उनपर जमावे और ब्राह्मण मण्डली की प्रतिष्ठा पूर्वक जीविका-निर्वाह के मार्ग सोचे और उसके उपाय करे।

एक और दल इस विशेष कार्य पर सन्नद्ध होजाय कि हमारे सनातन धर्म पर जो आक्षेप होने है उनका प्रतिकार करे और उपदेशकों द्वारा धर्म प्रचार में खूब सन्नद्ध रहें। यद्यपि आज कल भी विविध प्रान्तों में विविध धर्मोपदेशक गण इस काम को कर रहे हैं परन्तु यदि यह ब्राह्मण महासम्मेलन भी इस विषय में कुछ विशेष

ध्यान दें तो इनकी संख्या और कार्य क्षेत्र में विशेष उन्नति हो सकती है और इनमें से ही विशेष योग्यता सम्पन्न उपदेशकगण विशेष समयों पर कौंसल चुनाव आदि कार्यों में प्रचार का काम कर सकते हैं।

और सब से विशेष एक प्रधान महानुभावों का दल इस प्रकार का होना उचित है जो अध्यात्मिक शक्ति, योगबल, तपोबल, मन्त्र शक्ति और अनुष्ठान आदि अध्यात्मिक विषयों में व्युत्पन्न हो और जिनको इन विषयों की चाह हो, उनकी लालसा पूरी कर सके और स्वयं भी वह अपनी इन प्रबल शक्तियों द्वारा देश और धर्म का उपकार करने में लीन रहें। यह बात उन लोगों पर प्रकट है, जो इन विषयों का ज्ञान रखते हैं, कि आध्यात्मिक शक्ति वा योगबल तथा मन्त्रानुष्ठान द्वारा भी महात्मागण लोगों का बहुत कुछ सुधार अदृश्य रूप से कर सकते हैं जो उपकार एक प्रकार का चमत्कार है जिसका फल गम्भीर और चिरस्थायी होता है। तपस्वी महात्माओं ने समय २ पर अपने तपोबल योगबल आदि से जो उपकार जगत् का किया है और कर सकते हैं विज्ञ लोग इससे परिचित हैं।

इस प्रकार जब विविध आवश्यकताओं के अनुसार आप विविध दल अपने में से ही स्थापन कर लेंगे तो सम्पूर्ण आवश्यक कार्य क्षेत्रों में आपका प्रवेश हो जाने से आप बहुत कुछ धर्म और देश का उपकार करने तथा अपना गौरव बढ़ाने में सदा समर्थ रहेंगे।

प्रिय सज्जनो! हमने बहुत सा समय अपने विचार आपके सामने प्रकट करने में लिया है परन्तु अभी और भी कुछ बातें कहनी है। जिनको हम संक्षेप से वर्णन करके इस भाषण को समाप्त करेंगे।

धर्म के विविध विषयों में और धर्मशास्त्रों के विचार और धर्म कृत्य में जो व्यवस्था और विचार हैं उनके विषय में पूज्य धर्माचार्यों का निर्णय ही सब से प्रधान है अतः उसको मान्य समझते हुए हमें

उन विषयों में और कुछ कहने की आवश्यकता नहीं है तैत्तरीयोपनिषत् दशमोऽनुवाक में भी इस विषय में यही आज्ञा दी गई है कि:—

"अथ यदि ते कर्म चिकित्सा वा वृत्तविचिकित्सा वा स्यात्। ये तत्र ब्राह्मणः सम्मर्शिनः। युक्ता अयुक्ताः। अलूक्षा धर्मकामाः स्युः। यथा ते तत्र वर्त्तेरन्। तथा तत्र वर्त्तेथाः। अर्थात् यदि कर्म का सन्देह हो, वहां जो ब्राह्मण परामर्श वाले हों, युक्त चाहे अयुक्त हो, निस्पृह धर्म काम हो जिस प्रकार वे वहां रहें उसी प्रकार तुम भी वहां रहोगे।" धर्माचार्य विद्वानों की दी हुई व्यवस्था को शिरोधार्य करते हुए हमें केवल दो एक विषयों में थोड़ा सा निवेदन करना है—

---

## [ अस्पृश्य जातियों की सहायता रूप उपकार ]

आज कल इस बात का बहुत आन्दोलन हो रहा है कि जिन हिन्दु जातियों को हम इस समय अस्पृश्य मान रहे हैं अर्थात् चमार कुम्हार आदि उनके साथ कैसा व्यवहार होना चाहिये। इस विषय में हमारा विचार यह है कि उनको अपने कुल धर्म में रख कर उनको ऐसी सहायता दी जावे कि जिसमें वह अपने व्यवसाय में उन्नत होकर अपनी जीविका अच्छी तरह निर्वाह कर सकें, उनका यथार्थ उपकार यही है कि वह अपने २ कार्य में निपुणता लाभ करें, धर्म परायण हों, भगवद्भजन में उनकी प्रीति हो, इतनी शिक्षा उनको अवश्य दी जावे कि वह श्रीतुलसी रामायण आदि पवित्र ग्रन्थों का पाठ कर सकें। कम से कम ऐसे व्यवहार के योग्य वह समझे जावें कि जो ईसाई और मुसलमानों के साथ किया जाता है। परन्तु जो लोग उनके साथ सह भोज और उनके मन्दिर प्रवेश का हठ करते हैं इससे उनका कोई उपकार नहीं हो सकता। ऐसा करने का परिणाम सामाजिक विप्लव के विना और कुछ नहीं होगा। वह स्वयं इसमें प्रसन्न नहीं होंगे कि वह ब्राह्मणों के साथ भोजन करें। हमें ऐसी जाति में ऐसे लोगों का अनुभव है जो इसको अपने लिये पाप

समझते हैं कि वह ब्राह्मणादि वर्णों के साथ सहभोज करें। इनका वास्तविक उपकार यही है कि सब अपने २ कामों में दक्ष हों और अपने २ काम को उत्तमता के साथ करें, अपनी आजीविका उत्तम रीति से कर सकें, कोई किसी के व्यवसाय में दखल न दें, परस्पर सहानुभूति और सहायता करें उनकी आर्थिक सहायता की जावे कि वह उन्नत हो और अपनी उपासना आदि के लिये देवमन्दिर निर्माण कर सकें, जिन कूपों में से हिन्दू मुसलमानों को जल भरने का अधिकार है वहां यह अधिकार इन जातियों को भी दिया जावे, क्यों कि उनकी अपेक्षा यह हमारे आत्मीय हैं।

अपने आपको सनातनधर्मी प्रकट करने वाले एक विख्यात नेता ने जो यह व्यवस्था प्रकाशित की है कि ब्राह्मण से चण्डाल पर्यन्त प्रत्येक जन को सब मन्दिरों में प्रवेश का अधिकार है, उसने मन्दिरों की और वहां के उपासना विधि की यथार्थ महिमा नहीं जानी; उसने केवल "हरदिलअज़ीज़ी" अर्थात् जन समुदाय की वाह २ प्राप्त करने को यह धर्मविरुद्ध व्यवस्था दी है कि ब्राह्मण से चाण्डाल पर्यन्त सब लोग एकही मन्दिर में इकट्ठे उपासना वा दर्शनादि कर सकते हैं। कई मन्दिर अब भी ऐसे हैं जहां की मर्यादा हैं कि उसके अन्दर मूर्ति के पास जाने और उसे स्पर्श करने की आज्ञा ऐसे प्रसिद्ध नेता महाशयों को भी नहीं दी जा सकती—फिर चण्डालों को उनमें प्रवेशाधिकार कैसे दिया जा सकता है? ऐसी अनर्गल बातें अधिकारी भेद से, जो हमारे धर्म में धार्मिक उपासना का तत्त्व है, उससे नितान्त विरुद्ध हैं। यदि किसी ऐसे विख्यात लीडर महाशय के उपदेश वा परिश्रम से मन्दिरों में प्रवेश का अधिकार चाण्डालों को दिया गया तो परिणाम यह होगा कि उन मन्दिरों में उच्च जातियों के लोग जो उपासना तत्व से परिचित है जाना छोड़ देगें और वह मन्दिर चाण्डालों के लिये ही रिजर्व हो जावेगें। महा आश्चर्य है कि

ऐसे हरदिल अज़ीज़ प्रसिद्ध लीडर ने उपासना तत्व और अधिकारी भेद की महिमा नहीं जानी और ऐसी अनर्गल व्यवस्था दे डाली। जिन मन्दिरो में अभी तक यह व्यवस्था है कि ऐसे लीडरों को भी तब उनके अन्दर प्रवेश की आज्ञा होगी कि वह स्नान संध्या कर और पवित्र वस्त्र पहन कर आवें और फिर भी वह उस मन्दिर में के अन्तरीय भागतक जहां साक्षात् मूर्ति की स्थापना है नहीं पहुंच सकेंगे और मूर्ति से साक्षात् स्पर्श तो उनके लिये भी असम्भव होगा, ऐसे मन्दिरों में चाण्डालों का प्रवेश वह कैसे करा सकते है और क्यों कर वह ऐसे पुनीत मन्दिरों की सनातन मर्यादा को नष्ट भ्रष्ट कर सकते है और कौन ऐसा करने का अधिकार देगा ? इसके बदले यदि ऐसे नेता चाण्डालों आदि के लिये, उन स्थानों में जहां आवश्यकता हो, पृथक् मन्दिर बनाने के लिये द्रव्य की अपील करें, जहां वह अपने अधिकार मर्यादा के अनुसार भगवत् भजन कर सकें तो हमारी सहानुभूति है और हम लोग भी उसमें द्रव्य सहाय्य के लिये प्रस्तुत हैं; परन्तु उनका ब्राह्मण और चाण्डाल को एक ही मन्दिर में प्रवेश कराने की व्यवस्था से हम वा कोई शुद्ध सनातन धर्मी सहमत नहीं हो सकता, किन्तु उनके ऐसे विचारों से इन लोगों में घृणा का भाव उत्पन्न होगा। यह बात कभी चलने वाली नहीं है। यदि किसी महाशय ने ऐसे नेता के कहने से अपने मन्दिर में चाण्डालादि का प्रवेश करा दिया है तो वह शीघ्र देखेगें कि शुद्ध ब्राह्मणादि सनातन धर्मावलम्बी सज्जनों ने उन मन्दिरों में जाना छोड़ दिया है और वह मन्दिर केवल चाण्डालादि के लिये रह गये हैं। हमारे पवित्र मन्दिर थियेटर हाल या "सिनेमा हौल" नहीं है कि जहां सब कोई प्रवेश कर सकें यह शुद्ध उपासना के लिये है न कि कोई "तमाशागाह" है।

———

## [ शुद्धि के विषय में उदार विचार ]

शुद्धि विषय में भी हमारे विचार उदार होने चाहिये। जो लोग हिन्दूधर्म में आना चाहें आ सकते हैं। हिन्दूधर्म परमोदार है और साधारण हिन्दूधर्म और वर्णाश्रम धर्म में भेद है। सब वर्णाश्रम धर्मी हिन्दू हैं परन्तु सब हिन्दू वर्णाश्रम धर्म नहीं है। मुसलिम वा ईसाई लोग जो पहले हिन्दू ही थे यदि हिन्दू धर्म की रक्षा में आया चाहें तो वह हिन्दू हो सकते हैं परन्तु वर्णाश्रम धर्मी नहीं हो सकते। बस इस बात का विचार रखा जावे। ऐसा विचार रख कर जो शुद्धि हो उसके साथ हमारी सहानुभूति है क्योंकि इससे कम से कम यह लोग गोहिंसा का परित्याग करेंगे जो हिन्दुओं के लिये मुख्य धर्म है और इस से हिन्दु धर्म का उपकार ही है।

अन्त में हमारी यह प्रार्थना पूजनीय पण्डितगण से यही है कि वह आलस्य उपरामता अकर्मण्य और अवहेलना को त्याग आज कल के रणक्षेत्र में खूब बल के साथ अवतीर्ण हों और प्रत्येक विभागों में अधिकार प्राप्त करके अपना और देश का गौरव बढ़ावे।

हम सामवेद से ५ पवित्र मन्त्र आप की सेवा में निवेदन करके इस अपने भाषण को समाप्त करते हैं और आपका धन्यवाद करते हैं कि शान्ति पूर्वक इस भाषण को आपने सुना—आशा है कि आप कमर कस कर ब्रह्म तेज का प्रभाव और गौरव प्रकाश करने में दृढ़ व्रत होंगे।

आशुः शिशानो वृषभो न भीमो
घनाघनः क्षोभणश्चर्षणीनाम् ।
संक्रन्दनोऽनिमिष एक वीरः
शत ँ सेना अजयत्साकमिन्द्रः ॥ १ ॥

संक्रन्दनेना निमिषेण जिष्णुना ।

युत्कारेण दुश्च्यवनेन धृष्णुना ।

तदिन्द्रेण जपत तत्सहध्वं युधो

नर इषु हस्तेन वृष्णाः॥ २ ॥

वृहस्पते परि दीया रथेन

रक्षोहामित्राँ अपवाध मानः ।

प्रभञ्जत्सेना प्रमृणो युधा जय-

न्नस्माक मेध्य विता रथानाम् १ ॥

मर्माणि ते वर्मणा छादयामि

सोमस्त्वा राजामृतेनानु वस्ताम् ।

उरोर्वरीयो वरुणस्ते कृणोतु

जयन्तं त्वा नु देवा मदन्तु ॥ १ ॥

स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः

स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।

स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः

स्वस्ति नो वृहस्पतिर्दधातु ॥ २ ॥

[ ओं स्वस्तिनो वृहस्पतिर्दधातु ]

———

# भूमिका



मातामहमहाशैलं महस्तदपितामहम् ।
कारणं जगतां वन्दे कण्ठादुपरि वारणम् ॥

अखिलभारतवर्षीयब्राह्मणमहासम्मेलनप्रश्नावल्याः प्रथमद्वितीयतृतीयतुरीयपञ्चमषष्ठप्रश्नानामुत्तराणि तत्तादृशां पण्डितवराणां श्रीमतां उपस्थितानां पुरतः सविनयं प्रथममुपहरामि ।

षण्णामपि प्रश्नोत्तराणां विशेषतः परस्परसम्बन्धो वर्तते इति प्रथमद्वितीयविषयसमालोचने विशेषतस्तत्साहाय्यं स्यादिति पिष्टपेषणमिदम् ।

महासम्मेलनं हि शास्त्ररक्षणेनापि समाजरक्षणोपायानालोचयितुमेव, सनातनधर्मावलम्बिनां संघटनार्थमेव च संघटितमिति सर्वसाधारणं धनमिति "परैस्तु कलहे प्राप्ते वयं पञ्चोत्तरं शत"मिति न्यायानुसारं सत्यपि मतभेदे मुक्त्यादिषूपास्यस्वरूपादिषु च तत्तद्धर्माचार्याणां विशिष्टविशिष्टानामुपस्थित्या सत्यां किमपि विशिष्टं प्रयोजनमादधीत, यदि सनातनधर्मावलम्बिनः सर्वेऽपि पण्डितप्रवराः वैयक्तिकविद्वेषादिपरित्यागेन परस्परं सुहृद्भावावलम्बेन च सम्यक् विचार्य कर्तव्यजातं निर्णेष्यन्तीति वस्तुस्थितिकथनमिदम् । यतः

तत्त्वविनिर्णयार्थमेवेयं विचारसभा, न तु जयपराजयादिव्यवस्थापनार्थं बलाबलपरीक्षार्थं वेति ।

तुरीयप्रश्नान्तोत्तराणि श्रीमतां पुरतः षष्ठप्रश्नोत्तरेण साकं, पञ्चमप्रश्नोत्तरेण साकं प्रथमसमालोचनीयानि निर्दिष्टानीति

जानन्त्येव श्रीमन्तः सर्वेऽपि कार्यप्रणालीविचारसभानियमादिदर्शिनः ।

स्त्रीणां विवाहकालसमालोचनविषये श्रीमतां पुरत इदानीमेतावन्तो मतभेदा उपस्थिताः ।

(१) बाल्यकालमारभ्यैव विवाहः शास्त्रसम्मतः, एवमपि अष्टमवयसः पूर्वं विवाहनिषेधनियमनमत्यावश्यकमित्येकं मतम् । सर्ववर्णसाधारणमिदं—

सप्तसंवत्सरादूर्ध्वं विवाहः सार्ववर्णिकः ।

इति वचनेन ।

द्वितीयं तु मतं अष्टमवयसः पूर्वं विवाहनिषेधनियमनस्थाने दशमवयसः पूर्वमिति परिष्करणेन प्रथममतस्यैव परिष्कृतं रूपान्तरम् ।

अपरोऽयं विशेषः केषांचन मतेन—अष्टमवयसः पूर्वं विवाहनिषेधनियमनमिदं ब्राह्मणविषये, क्षत्रियादीनां तु एकादशवयसः पूर्वमेव विवाह इति नियमनं योग्यमिति । अपरं तु मतं द्वादशवयसः पूर्वं विवाहनिषेधनियमनं योग्यमिति पूर्वावधिनिष्कर्षः ।

तत्रोपस्थापितेषु सार्धशताधिकप्रबन्धेषु—(१२) तिरुपतिविद्यालयपण्डिताः, (१७) श्रीवाणीशझामहोदयाः, (३२) श्रीकृष्णकुमारशास्त्रिणः, (३५) ब्रह्मप्रान्तीयब्राह्मणसभापण्डिताः, (४०) जयपुर श्रीसीतारामशास्त्रिप्रभृतयः, (४८) श्रीयुक्तललितकुमारसांख्यवेदतीर्थमहाशयाः, (४४) जलासुवादिब्राह्मणपण्डिताः, (५४) श्रीनाथचन्द्रकाव्यतीर्थादयः, (४९) सुरेन्द्रलालस्मृतितीर्थाः, (५३) फरीदपुरविद्वत्समितिश्च द्वितीयमतमवलम्बन्ते ।

तृतीयमतावलम्बिनस्तु-(११९) श्रीनरहरिवेंकटेशशास्त्रिणः, (१२१) श्रीबलवन्त जोशीमहोदयाश्च ।

अन्ये तु सर्वे प्रथममतावलम्बिन इति नेदं प्रबन्धसारदर्शिनां तिरोहितम् ।

परमावधिविषये तु—

केचन मन्यन्ते द्वादशवयसः पूर्वमेवर्तुदर्शने तददर्शने वा विवाहो योग्यः, न तु तदनन्तरम, तदनन्तरं तु प्रायश्चित्तीयतेति ।

इतरे तु—रजोदर्शनात्पूर्वं षोडशवयःपर्यन्तमपि विवाहो योग्य इति ।

अपरे तु विंशतिवत्सरपर्यन्तं तदधिकवत्सरपर्यन्तं वा रजोदर्शनेऽपि विवाहो योग्य इति ।

तत्रापि प्रथममतावलम्बिनां पीयूषधारादिधृतवचनानुसारेणान्तःपुष्पवत्त्वमपि दोषायेति मतम्, द्वितीयमतावलम्बिनां तु—

त्रेत्रज्ञा पञ्चदशभिः षोडशे चाम्बिका स्मृता ।
एवं क्रमेण संपूज्या यावत्पुष्पं न जायते ॥

इति वचनानुसारेण केषांचन षोडशवयस्येव पुष्पवत्त्वसम्भव इति ।

सर्वथा तु मतद्वयेऽपि ऋतुदर्शनतः पूर्वं विवाह इत्यत्रैकमत्यमेव । इयान् विशेषः—रजोदर्शनानन्तरं वृषलीत्वस्य प्रायश्चित्तेनापि निवृत्तिरिति केषांचन मतम्, केषांचन तु आपत्कल्पतयाऽभ्यनुज्ञानात् तन्निवृत्तिरपि सम्भवतीति ।

ये तु रजोनन्तरविवाहोऽपि योग्य इति वदन्ति, तेऽपि प्रायश्चित्तं नाननुष्ठेयं मन्यन्ते । संभाव्यत एवेयान् विशेषः—यत् यावत्प्रायश्चित्तमव्यवहार्यतेति व्यवहार्यतेति च । अत्र द्वितीयमतावलम्बिनोऽव्यवहार्यतापक्षावलम्बिनः, तृतीयमतावलम्बिनस्तु व्यवहार्यतापक्षावलम्बिन इति प्रतिभाति ।

तत्र केचन क्षत्रियादीनां गान्धर्वविवाहेन तद्योग्यतावादिनः, केचित्तु सर्वेषां सर्वविवाहसाधारण्येन तद्योग्यतावादिनः । तत्र-

तुमतीविवाहयोग्यतावादिनोऽधः प्रथमं निर्दिश्यन्ते ।

तत्रापि केचित् वर्षत्रयपर्यन्तं तद्योग्यतावादिनः ।

तत्र द्वितीयद्वितीयमतावम्बिनः—

(४४) श्रीगणेशलालसारस्वताः । (४५) रमानाथविद्यालङ्काराः ।

द्वितीयप्रथममतावलम्बिनस्तु—

(११७) बि० एल्० वेङ्कटप्पशास्त्रिणः, (१२९) श्रीकेशव लक्ष्मण दफ्तरी महोदयाः (१३०) श्रीरामचन्द्रशास्त्रिवेदान्तविशारदकाव्यव्याकरणशिरोमणयः ।

प्रथममतावम्बिनस्तु—

(३६) तेन्नालिराममूर्तिशास्त्रिणः (११०) श्रीउमामहेश्वरशास्त्रिणः, (११४) चिरुकुलपेद्दवेङ्कटरामशास्त्रिणः (१४५) वाराणसीविद्वत्परिषत् । अन्ये तु सर्वे द्विजेतरसर्वसाधारण्येन रजोनन्तरविवाहस्यापत्कल्पत्ववादिन एव ।

(७९) श्रीमोदनाथविचाररत्नमहोदयास्तु—

अविवाहिता तु या कन्या पुष्पयुक्ता भवेद्यदि ।
चान्द्रायणं व्रतं कुर्यात् सर्ववर्णेष्वयं विधिः ॥

इति वचनात्सर्वसाधारण्येन रजोनन्तरविवाहस्यापत्कल्पत्वं प्रतिपादयन्ति ।

प्रायश्चित्तानन्तरमपि तस्याः तत्पुत्रादेश्च पृथक् संस्थैव युक्तेति वादिनो ह्यत्र बहव एव वर्तन्ते ।

पुंसां विवाहकालनियमनं तु अष्टादशमारभ्येति केचन, केचन षोडशमारभ्येति, केचनैकविंशतिवय आरभ्येति, प्रायेण सर्वे पञ्चाशद्वयसोऽधिकं विवाहनिषेधनियमनमेव योग्यं मन्यन्ते ।

अथर्तुमतीविवाहोपि योग्य इति वादिनः-(११७) बि० एल० वेंकटप्पशास्त्रिणः (१२१) श्रीकेशव लक्ष्मण दफ्तरी महोदयास्तु

कालदेशपरिस्थित्यनुसारेण शास्त्रादिपरिवर्तने सर्वेषामधिकारवादिन इति भवन्तो जानन्त्येव ।

इदमेवात्र समालोचनीयम्---यत् धर्मप्रवर्तने सर्वेषां धर्मज्ञानामधिकार इति वदन्तः (१) श्रीसूर्यनारायणशास्त्रिणः, (१०१) मैमनसिंहहिन्दुसभापतयः (१२१) श्रीकेशव बलवन्त जोशीमहोदयाः परं परिवर्तनादौ दफ्तरीमहोदयादिमतावलम्बिनोऽपि–रजोऽनन्तरविवाहं परं न योग्यं मन्यन्ते । अन्ये तु रजोऽनन्तरविवाहयोग्यतावादिनो न धर्मपरिवर्तनेऽधिकारं मन्यन्ते ।

तत्र केचित्, मन्वादीनामेव प्रवर्तने निवर्तने चाधिकारः, इदानीन्तनानां तु शक्तिपर्यालोचनेन निवर्तनमात्रेऽधिकारः इति, परे तु इदानींतनानां तु शास्त्रार्थनिर्णय एव परिषद इवाधिकार इति वदन्ति । सर्वमिदं श्रीमतां पुरतो विशदमुपहृतमिति न विस्तरो विशेषतोऽपेक्ष्यते इति विश्वसिमः ।

केचित् अवान्तरश्रेणीनियमस्तु शास्त्रासिद्धः, एवमप्याचारसिद्धत्वात् परिपालनीय एवेति, अन्ये तु बहवः शास्त्रसिद्ध एवायमिति न कथमपि परिवर्त्य इति मन्यन्ते ।

३०, ४२, ५१, ५६, ६०, ६१, ७५, ८०, १०१, ११७, १२८, १३०, १३२, १३७, १३८ १४३, १४५, संख्याकाः पण्डिताः नियमपरिवर्तनं शास्त्रासिद्धत्वात् योग्यं मन्यन्ते ।

तत्र केचन समानाचारास्त्ववान्तरश्रेणीषु नियमपरित्यागो योग्य इति वदन्ति, केचित्तु तत्रापि न योग्य इत्यादि सर्वमत्र विशदम् ।

सर्वं चेदं श्रीमतां पण्डितप्रवराणां सानुग्रहेण प्रेमपूर्वकेणतत्त्वविनिर्णयेच्छामूलकेन वैयक्तिकभावविशेषादिसत्त्वे तदनुप-

योगेन च विचारेण विना कथमपि न निर्णीतं स्यादिति सप्रश्र-यं महासम्मेलनप्रबन्धकारिसभापदेनेदं प्रार्थ्यते, यत् सदयम-स्मदनुरोधस्य सफलीकरणेन कृतार्थीकरणीयाः सर्वेऽपि सनात-नधर्मावलम्बिन इति। इतः परं श्रीमन्तः पण्डितप्रवरा एव प्रमाणम्। इति।

कार्तिक कृष्ण १ सोमवारे
सम्वत् १९८५

विधेयतमः
अनन्तकृष्णशास्त्री
सम्पादकः।

॥ श्रीविश्वेश्वरः शरणम् ॥

अखिलभारतवर्षीय-

# ब्राह्मणमहासम्मेलने

## समालोचनीय-प्रश्नावलीनामुत्तराणि ।

——:**०**:——

(१) प्रश्नः—स्त्रीणां पुंसां वा विवाहकालः कियदवधि कुत आरभ्य शास्त्रसम्मतः ?

(२) प्र०—तत्र वर्तमानपरिस्थित्यनुसारेण, शास्त्रानुसारेण च नियमनं कियदवधि योग्यम् ?

(३) प्र०—रजःप्रवृत्त्यनन्तरं विवाहस्य मुख्यत्वमुत गौणत्वमाहोस्वित् आपत्कल्पत्वम् ?

(४) प्र०—ऋतुदर्शने वृषलीत्वबोधकानां वचनानां तात्पर्यं किम् ?

(१) उत्तरम्—श्रीसूर्य्यनारायणशर्मणां व्याख्यानवाचस्पतीनाम् (जयपुरीयसंस्कृतपाठशालातः ।)

विवाहकालनियमे विवाहस्य केवलमैहिकफलत्वाभावात् शास्त्रमूलत्वस्यैव योग्यत्वात् शास्त्रानुसारेणैव योग्यत्वं न त्वायुर्वेदाद्यनुसारेण । धर्मशास्त्रेण च विवाहः "षडब्दमध्ये नोद्वाह्या" इति वचनात् षडब्दमध्ये सर्वथा निषिद्धः । एवं सप्तसंवत्सरादूर्ध्वमेव विवाहः सार्ववर्णिक इति विवाहस्य निर्दिष्टत्वात् सप्तमे वयस्यपि नात्यन्तशिष्टसम्मतत्वम् । तथा चाऽष्टमवयसः पूर्वं विवाहनिषेधनियमनमतीव योग्यम् । अष्टमवयस आरभ्य विवाहकालो दशमपर्यन्तं काम्यो न नित्यः, दशम-

वयसोऽनन्तरं रजस्वलात्ववचनं गौर्यादिप्रशंसार्थम्, तथा चैकादशेऽपि वयसि विवाहो योग्य एव, द्वादशं वयस्तु परोऽवधिः । अत्र पराशरादिवचनानि मूलानि । तदतिक्रमस्तु सर्वथा न योग्यः । तथा चाऽष्टमनवमदशमवयस्सु बहूनां दृष्ट्या फलाम्नानात् प्रशस्तता,एकादशं तु वयो न प्रशस्तं न वा निन्दितम् । केषांचन मते तु दशमवयसि नग्निकात्वप्रतिपादनाद्दशमं वयोऽपि नग्निकादानस्य गर्हितत्वाज्जघन्यम्, एकादशं न तन्मतदृष्ट्याऽपि शास्त्रानुमतम् । सर्वथा तु रजोदर्शनात्प्राक् कन्यकादानमावश्यकम् । सति चैवं द्वादशेऽब्देऽस्य परावधेरेव बाल्यवै धव्यादिदुःखपरिहारार्थं लोकहितदृष्ट्या शास्त्राविरोधाच्च विवाहकालत्वव्यवस्थापनं योग्यम् । तत्रापि वरालाभादौ त्रयोदशं वयोऽपि ग्रहीतुं शक्यते । पुंसां तु—चतुर्विंशवर्षे विवाहः प्रथमकल्पः, विंशे मध्यमः, अष्टादशे गौणः, वर्त्तमानपरिस्थित्यनुसारेणाऽष्टादशात्पूर्वं पुंविवाहो वर्जनीयः । शक्तौ सत्यां पुत्रवतोपि चत्वारिंशत्पर्यन्तं विधुरस्य पुंसो विवाहो योग्यः, शक्तौ सन्तानाभावे तु पञ्चाशद्वर्षःपर्यन्तमपि विवाहो योग्यः, रजोनन्तरमपि स्त्रीणां विवाहः परमापत्कल्पतयाऽभ्यनुज्ञात एव । वृषलीत्वबोधकानां तु वचनानां तद्विवहनस्य प्रत्यवायहेतुतायामेव तात्पर्यम् ।

(२) उ०—श्रीरामदेवत्रिपाठिनाम् । ( बहवाराज "आरा" । )

प्रथमद्वितीयतृतीयचतुर्थप्रश्नानम् । न समालोचनमेतैर्महाशयैरुपक्षितम् ।

(३) उ०—श्रीगणेशदत्तनैय्यायिकानां ( शेखावाटी । )

शास्त्रानुसारेणाऽष्टमवय आरभ्य दशमवयःपर्यन्तम् । एकादशेपि वयसि परिस्थित्यनुसारेण विवाहव्यवस्था न दोषाय । द्वादशवर्षे तु रजस्वलैव सर्वापि । पीयूषधारायां "वर्षद्वादशकादूर्ध्वं यदि पुष्पं

बहिर्न हि । अन्तः पुष्पं भवत्येव पनसोदुम्बरादिवत् ।" इति वचनं दृश्यते । तथा च द्वादशवयसोऽनन्तरं रजस्वलाविवाह एव स्यात् । स च विना प्रायश्चित्तं क्रियमाणः पित्रादीनां निन्दाप्रयोजकः, कृते प्रायश्चित्ते तु सो ऽपि न दोषाय । पुंसां तु सप्तदशवय आरभ्य भवितुमर्हति विवाहः नोत्तरावधिरेतैर्निर्दिष्टः ।

(४) उ०—श्रीभगवान् शास्त्रिणाम् ।

पुंसामुपनयनकालस्यैव स्त्रीणां विवाहकालत्वादनुपनयन इवाऽविवाहे ऋतुमत्या अपि कन्यायाः सर्वज्ञनारायणादिभिर्व्रात्यताया उक्तत्वात् अष्टवर्षमारभ्यर्तु कालपर्यन्तं स्त्रीणां विवाहकालः । विवाहात् प्रागृतुमत्याश्चण्डालीत्वं "व्रात्यया सह संयोगे चाण्डाल्या तावदेव तु" इत्यादिमन्वादिवचनानुसारेण चतुर्वर्गचिन्तामणावपि प्रतिपादितम् । मुहूर्त्तमार्तण्डादिषु चतुर्थवत्सरवय आरभ्य दशमवयःपर्यन्तमेव विवाहयोग्यतेत्युक्तम् । तत्परिवर्तनं न कथमपि युक्तम् । पुरुषविषये किमपि नोक्तम् ।

(५) उ०—वैदिकसमाज पालघाट, मदुरा धर्मशास्त्रसभा; कुम्भघोणसनातनधर्मसभा, मायूरब्राह्मणसमाजः, त्रिशिरःपुरब्राह्मण समाज, चिदम्बर विद्यालय पण्डितवर्गादीनां प्रायेण सार्धसहस्रजनानाम् ।

शास्त्रदृष्ट्याऽति बाल्यकालमारभ्यापि विवाहो न निन्द्य ऋतुपर्यन्तम् । तथा च न शास्त्रतः पूर्वं विधिविशेषे निन्दा गम्यते, तथापि परिस्थित्यनुसारेण शास्त्रानुसारेण चाऽष्टमवर्षात्पूर्वं विवाहनिषेधनियमनं स्त्रीणां, पुंसां षोडशवयसः पूर्वं विवाहनिषेधनियमनं स्त्रीणामृत्वनन्तरं पुंसां पञ्चाशद्वर्षवयसोऽनन्तरं विवाहनिषेधनियमनं च योग्यम् । सर्वेषामेतेषामापत्कल्पतयर्तु मतीविवाहोपि सम्मतः ।

(६) उ०—तिरुवाड़ीविद्यालयपण्डितानां सर्वेषाम् ।

सर्वेषु विषयेषु पालघाट वैदिकसमाजसिद्धान्तेनैकमता एव ।

इयान् विशेषः—आपत्कल्पतयाऽपि रजोनन्तरं विवाहो न स्त्रीणां सम्भवतीति ते मन्यन्ते ।

(७) उ०—मायूरशिवकृष्णशास्त्रिणाम् ।

एतेऽपि पालघाटवैदिकसमाजसिद्धान्तेनैकमता एव, इयान् विशेषः, कालस्थित्यनुसारेण चत्वारिंशद्वयसोऽनन्तरं पुंसां विवाहनिराकरणनियमनमावश्यकं मन्यन्ते । अपरोऽयं निशेषः, यदापत्कल्पतयापि ऋत्वनन्तरं विवाहो न ब्राह्मणानां, किन्तु शूद्राणामेव । वृषलीत्ववर्णनाभिप्रायश्च विना प्रायश्चित्तम-व्यवहार्यतादावेव सर्वेषां मते ।

(८) उ०—विजयनगरपण्डितसमाजस्य ।

स्त्रीणां सप्तमवय आरभ्य विवाहकालः, पुरुषाणामष्टादश-वयसः, स्त्रीणामृतोः प्राक्, पुरुषाणां पञ्चाशद्वयसः प्राक् विवाहयोग्यता, ऋत्वनन्तरं स्त्रीणामापत्कल्पतया विवाहोऽभ्यनु-ज्ञातः शास्त्रेषु । परिस्थितिमनुसृत्य दशमवयस आरभ्य स्त्रीणां चत्वारिंशद्वयःपर्यन्तमिति पुंसां विवाहनियमनं योग्यम् ।

(९) उ०—नल्लान्चक्रवर्त्तिनाम् ।

सप्तमवयस आरभ्य वर्षद्वयं प्रशस्तः, तदनन्तरं वर्षद्वयं गौणः, एकादशेऽधमः, द्वादशे तु प्रायश्चित्तीयता, ऋत्वनन्तरं विवाहस्तु स्त्रीणां न योग्य एवेति वदन्ति । पुंसां विषये किमपि न वदन्ति ।

(१०) उ०—चित्पुरीपाठशालाध्यापकानाम् ।

गर्भाष्टमात् द्वादशवयः पर्यन्तं विवाहकालः स्त्रीणाम् । पुंसां तु पञ्चाशद्वयःपर्यन्तं विवाहकालः ।

(११) उ०—एम्० बी० सुब्रह्मण्यार्यादीनाम् ।

स्त्रीणां विवाहकाले न पूर्वावधिः । द्विवर्षात्प्रागपि विवाहे खनन-निषेधश्रवणात्, पुंसामष्टमवयस्युपनयनानन्तरमेकशाखाध्ययने-कालानन्तरमेव विवाहयोग्यता, परिस्थित्यनुसारेण स्त्रीणामे-

कादशवयसः पूर्वं विवाहनिषेधो योग्यः । पुरुषविषये किमपि नोक्तम् ।

(१२) उ०—तिरुपतिविद्यालयपण्डितानां सर्वेषाम् ।

ते पालघाटवैदिकसमाजमतमेवानुवर्तन्ते । प्रायेण स्त्रीणां पुंसां विवाहविषये इयान् विशेषः—यद् दशवर्षमारभ्येति स्त्रीणां परं नियमनं पुंसां चाष्टादशवयस आरभ्येति नियमनं च योग्यं मन्यन्ते । रजोऽनन्तरविवाहस्त्वापत्कल्प एव, सोऽपि न संस्काररूपः, अर्थात् तदनन्तरमूढ़ायाः तत्पतेर्वा न कर्माधिकार इति चाभिप्रयन्ति । एतेषां मायूरशिवरामकृष्णशास्त्रिणां चास्मिन्नन्तिमेंऽशे साम्यमस्ति।

(१३) उ०—रामपुर राजपण्डित श्रीरामरत्न ओझा महाशयानाम् ।

स्त्रीणामष्टवर्षमारभ्यर्तुकालपर्यन्तं षोडशवयस्यपि विवाहो भवितुमर्हति, एकादशवयस आरभ्येति नियमनं तु योग्यम् । पुंसां सप्तदशवयस आरभ्याष्टाचत्वारिंशद्वयःपर्यन्तं विवाहो योग्यः ।

(१४) उ०—मल्लादि श्रीरामकृष्णसोमयाजि श्रीराघवशास्त्रि श्रीवेङ्कटविश्वनाथशर्मणाम् ।

अष्टमवयस आरभ्यर्तुपर्यन्तं स्त्रीणां षोडशवय आरभ्य पञ्चाशद्वयःपर्यन्तं पुंसां च विवाहकालनियमनं शास्त्रपरिस्थित्युभयानुसारि भवति । रजस्वलाविवाहस्तु सर्वथा निन्द्यः ।

(१५) उ०—मारवाड़ीब्राह्मणमहासम्मेलनसभापतीनाम् ।

स्त्रीणामष्टमवयसः पूर्वं रजोदर्शनानन्तरं च विवाहो न युक्तः । पुंविषये तु किमपि नोक्तम् ।

(१६) उ०—श्रीवाग्मीश झा (मिथिला) महोदयनाम् ।

दशवर्षमारभ्य स्त्रीणां षोडशवय आरभ्य पुंसां च विवाहकालः, ऋत्वनन्तरं विवाहो गौणः, पुंविषये किमपि नोक्तम् ।

(१७) उ०—कुलांटिवेङ्कटरामशास्त्रिणां तेनालीवासिनाम् ।

अष्टमवयस आरभ्य द्वादशवयःपर्यन्तं स्त्रीणां पुंसां च षोडशवय

